देवमनुष्यादिभाववदाकाशादिभावः, उत् तत्सादृश्यापत्तिमात्रमिति विशये श्रद्धावस्थस्यसोमभाववदविशेषादाकाशादिभावः

इष्टादिकारी, भूतसूक्ष्म से परिष्वक्त होकर सानुशय चंद्रमार्ग से अवरोहण करते हैं, तथा अवरोहण का प्रकार "उसी मार्ग से लौटते हैं–आकाश से वायु–वायु से धूम-धूम से अभ्र–अभ्र से मेघ होकर वर्षते हैं इस प्रकार बतलाया गया। इस पर संशय होता है कि–जीव, मनुष्यादि देह की तरह होकर आकाश आदि से होकर आता है अथवा, आकाश आदि सदृशरूप बनकर आता है?. इस पर समझ में आता है कि श्रद्धावस्था में जैसी सोमभाव की प्रप्ति होती है, वैसा ही आकाशादि भाव भी होता है।

सिद्धान्तः– इति प्राप्ते तत्स्वाभाव्यापत्तिरेवेत्युच्यते। तत्स्वाभाव्यापत्तिः, तत्साहदृश्यापत्तिरित्यर्थः। कुत एतत्? उपपत्तेः सोमभावमनुष्यभावदौ हि सुखदुःखोपभोगाय तद्भावः, अत्रत्वाकाशादौ सुखदुःखोपभोगाभावाद् तद्भावानुपपत्तेस्तदापत्ति वचनं तत्संसर्गकृततत्सादृश्यापत्यभिप्रायम्।

उक्त संशय पर सिद्धान्त बतलाते हैं कि–उसकी स्वाभाव्यापत्ति का उल्लेख है, स्वाभाव्यापत्ति का तात्पर्य है तत्सदृशता प्राप्ति। सोमभाव मनुष्यभावादि की प्राप्ति सुखदुःख के उपभोग के लिए ही होती है, आकाशआदि में सुखदुःख के भोग का अभाव रहता है, इसलिए तदापत्ति या आकाश आदि कहने का अभिप्राय यह है कि-आकाश के साथ मिलकर आकाश आदि का सा रूपधारण करता है।

५ नातिचिराधिकरणः—

नातिचिरेण विशेषात् ३।१।२३॥

आकाश प्राप्ति प्रभृति यावद् व्रीह्यादि प्राप्ति किं तत्र तत्र नातिचिरं तिष्ठति, उतानियम इति विशये, नियमहेत्वभावादनियमः।

सिद्धान्तः—इति प्राप्यते उच्यते—नातिचिरेण—इति । कुतः? विशेशात् उत्तरत्र ब्रीह्यादि प्राप्तौ "अतोवैखलु दुर्निष्प्रपतरम्" इति विशिष्यकृच्छ्र निष्क्रमणत्वाभिधानात् पूर्वंग ह्याकाशाद्विप्राप्तावचिर-निष्क्रमणं गम्यते । दुर्निष्प्रपतरमितिछान्दसः त शब्दलोपः दुर्निष्प्रपतरं—दुःखनिष्क्रमणतरमित्यर्थः ।

आकाश आदि प्राप्ति से लेकर धान्य आदि की प्राप्ति तक जीव, थोड़ा ही समय व्यतीय करता है, अथवा उसके समय का कोई नियम नहीं है? इस शंका पर विचार करने पर नियम का कोई हेतु तो समझ में आता नहीं इसलिए अनियम ही होगा ।

इस पर सिद्धान्त रूप से "नातिचिरेण" सूत्र प्रस्तुत करते हैं। इसका तात्पय है कि—अधिक समय नहीं लगता, ब्रीहि आदि रूप प्राप्ति का जो उल्लेख है, उससे ऐसा ही ज्ञात होता है । "बड़े कष्ट से निकलना होता है" ऐसे विशेष कष्टपूर्ण निष्क्रमण से ज्ञात होता है कि—इसके पूर्व के आकाश आदि रूप का, बहुत थोड़े समय में, निष्क्रमण हो जाता है। "दुर्निष्प्रपतरम्" इस शब्द में वैदिक व्याकरण के अनुसार द्वितीय "त" शब्द का लोप हो गया है, जिससे अर्थ होता है, दुःखपूर्णनिष्क्रमण वाला ।

**६ अन्याधिष्ठिताधिकरणः—**

**अन्याधिष्ठितेपूर्ववदभिलापात् ।३।१।२४।।**

**अवरोहन्तो जीवाः ब्रीह्यादिभावेन जायंत इति श्रूयते-"मेघो भूत्वा प्रवर्षति त इह ब्रीहियवा ओषधिवनस्पतयस्तिलमाषा जायंते" इति । ते किमन्यैर्भोक्तृभिर्ब्रीह्यादिशरीरैरधिष्ठितान् ब्रीह्यादीनां श्लिष्यंति उत ते भोक्तारो ब्रीह्यादिशरीरा जायंत इति विशये-"जायंते" इति वचनात् देवो जायते मनुष्यो जायते इतिवद् ब्रीह्यादिशरीरा एव—**

लौटने वाले जीव, धान्य आदि भाव से उत्पन्न होते हैं — "मेघ होकर वर्षते हैं, वे ही जौ—चावल—औषधि—वनस्पति—तिल—उर्द होकर